करेण धर्मसिद्धयः शुभागमस्तु चित्रया ।
शुभं च भोज्यमानिले द्विदैवते जनप्रियः ॥१८६॥

हस्तमें वस्त्र धारण करनेसे कार्यसिद्धि होती है, चित्रामें शुभकी प्राप्ति, स्वातीमें उत्तम भोजनका मिलना एवं विशाखामें जनप्रिय होता है ॥१८६॥

सुहृद्युतिश्च मित्रभे पुरन्दरेऽम्बरक्षयः ।
जलाप्लुतिश्च नैऋते रुजो जलाधिदैवते ॥१८७॥

अनुराधामें वस्त्र धारण करनेसे मित्र समागम, ज्येष्ठामें वस्त्रका क्षय, मूलमें नवीन वस्त्र धारण करनेसे जलमें डूबना और पूर्वाषाढ़ामें रोग होता है ॥१८७॥

मिष्टमन्नमथ विश्वदैवते वैष्णवे भवति नेत्ररोगता ।
धान्यलब्धिमपि वासवे विदुर्वारुणे विषकृतं महद्भयम् ॥१८८॥

उत्तराषाढ़ामें मिष्टान्नकी प्राप्ति, श्रवणमें नवीन वस्त्र धारण करनेसे नेत्ररोग, धनिष्ठामें नवीन वस्त्र धारण करनेसे अन्नलाभ एवं शतभिषामें विषका बहुत भय होता है ॥१८८॥

भद्रपदासु भयं सलिलोत्थं तत्परतश्च भवेत्सुतलब्धिः ।
रत्नयुतिं कथयन्ति च पौष्णे योऽभि नवाम्बरमिच्छति भोक्तुम् ॥

पूर्वाभाद्रपदामें जलभय, उत्तराभाद्रपदामें पुत्रलाभ और रेवती नक्षत्रमें नवीन वस्त्र धारण करनेसे रत्नलाभ होता है ॥१८९॥

वस्त्रस्य कोणे निवसन्ति देवा नराश्च पाशान्तशान्तमध्ये ।
शेषास्त्रयश्चात्र निशाचरांशास्तथैव शयनासनपादुकासु ॥१९०॥

नवीन वस्त्र धारण करते समय उसके शुभाशुभत्वका विचार निम्न प्रकार करना चाहिए। नये वस्त्रके नौ भाग करके विचार करना चाहिए। वस्त्रके कोणोंके चार भागोंमें देवता, पाशान्तके दो भागोंमें मनुष्य और मध्यके तीन भागोंमें राक्षस निवास करते हैं। इसी प्रकार शय्या, आसन और खड़ाऊँके नौभाग करके फलका विचार करना चाहिए ॥१९०॥

लिप्ते मषी कर्दमगोमयाद्यैश्छिन्ने प्रदग्धे स्फुटिते च विन्द्यात् ।
पुष्टं नवेऽल्पाल्पतरं च भुङ्क्ते पापे शुभं वाधिकमुत्तरीये ॥१९१॥

यदि धारण करते ही नये वस्त्रमें स्याही, गोबर, कीचड़ आदि लग जाय, फट जाय, जल जाय या तो अशुभ फल होता है। यह फल उत्तरीय वस्त्रमें विशेषरूपसे घटित होता है ॥१९१॥

रुग्राक्षसांशेष्वथ वापि मृत्युः पुंजन्मतेजश्च मनुष्यभागे ।
भागेऽमराणामथभोगवृद्धिः प्रान्तेषु सर्वत्र वदन्त्यनिष्टम् ॥१९२॥

राक्षसोंके भागोंमें वस्त्रमें छेद हो तो वस्त्रके स्वामीको रोग या मृत्यु हो, मनुष्य भागोंमें छेद आदि हों तो पुत्रजन्म और कान्ति-लाभ, देवताओंके भागोंमें छेद आदि हों तो भागोंकी वृद्धि एवं सभी भागोंमें छेद हों तो अनिष्टफल होता है। समस्त नवीन वस्त्रमें छिद्र होना अशुभ है ॥१९२॥

कङ्कप्लवोलूककपोतकाकक्रव्यादगोमायुखरोष्ट्रसर्पाः।
छेदाकृतिर्दैवतभागगापि पुंसां भयं मृत्युसमं करोति ॥१६३॥

कंक पक्षी, मेढक, उल्लू, कपोत, मांसभक्षी गृध्रादि, जम्बुक, गधा, ऊँट और सर्पके आकारका छेद देवताओंके भागमें भी हो तो भी मृत्युके समान व्यक्तियोंको पीड़ा एवं भयप्रद होता है। वस्त्रके छिद्रके आकार पर ही फल निर्भर करता है ॥१६३॥

छत्रध्वजस्वस्तिकवर्द्धमानश्रीवृक्षकुम्भाम्बुजतोरणाद्याः।
छेदाकृतिर्नैऋतभागगापि पुंसां विधत्ते न चिरेण लक्ष्मीम् ॥१६४॥

छत्र, ध्वज, स्वस्तिक, वर्धमान—मिट्टीका सकोरा, बेल, कलश, कमल, तोरणादिके आकारका छिद्र राक्षस भागमें हो तो मनुष्योंको लक्ष्मीकी प्राप्ति होती है। अन्य भागोंमें होने पर तो अत्यन्त शुभफल प्राप्त होता है ॥१६४॥

भोक्तुं नवाम्बरं शस्तमृक्षेऽपि गुणवर्जिते।
विवाहे राजसन्माने प्रतिष्ठामुनिदर्शने ॥१६५॥

विवाहमें, राज्योत्सवमें या राजाके सम्मानके समय, प्रतिष्ठोत्सवमें, मुनियोंके दर्शनके समय निन्द्य नक्षत्रमें भी वस्त्र धारण करना शुभ है ॥१६५॥

इति वस्त्रविच्छेदननिमित्तम्।

*इति श्रीभद्रबाहुसंहितायां निमित्तनामाध्यायो त्रिंशत्तमोऽयम् ३० सम्पूर्णः ॥*

# श्लोकानामकाराद्यनुक्रमः

[ फ ]



[ ब ]



[ भ ]

[र]



CENTRAL ARCHAEOLOGICAL
New Delhi
LIBRARY